सातवाँ अध्याय

# तिब्बत और मंगोलिया में बौद्ध धर्म तथा भारतीय संस्कृति

## (१) बौद्ध धर्म और भारतीय संस्कृति का सूत्रपात

संसार के अन्य देशों के समान प्राचीन समय में तिब्बत में भी अनेक छोटे-छोटे राज्यों की सत्ता थी। सातवीं सदी मे वहाँ स्रोड्-गचन-गस्म-पो नाम का एक शक्तिशाली राजा हुआ, जिसने तिब्बत के अन्य राज्यो को जीत कर अपनी शक्ति का विस्तार किया। इस राजा के प्रयत्न से तिब्बत एक शक्तिशाली राष्ट्र के रूप से परिणत हो गया। पर स्रोड्-गचन-गस्म-पो केवल इतने से ही सन्तुष्ट नहीं हुआ। उसने पश्चिम मे गिल्गित, उत्तर में चीनी तुर्किस्तान (पूर्वी मध्य एशिया), दक्षिण मे नेपाल और पूर्व में पश्चिम चीन तक आक्रमण किए और अपने साम्राज्य का विस्तार किया। ६५० ईस्वी मे जब उसकी मृत्यु हुई, तिब्बत के साम्राज्य की सीमा दक्षिण मे हिमालय की तराई से शुरू होकर उत्तर मे थियानशान पर्वतमाला तक विस्तीर्ण थी। जिस प्रदेशो को जीत कर इस तिब्बती सम्राट् ने अपने अधीन किया था, उन सब मे उस समय बौद्ध धर्म का प्रचार था। अतः स्वाभाविक रूप से वह बौद्ध धर्म के सम्पर्क मे आया, और अपने देश को उन्नत तथा समृद्ध बनाने के लिए उसने जिन उपायो को अपनाया, उनकी प्रेरणा उसने बौद्ध लोगो से ही प्राप्त की थी। स्रोड्-गचन-गस्म-पो की दो रानियाँ थी, प्रथम नेपाल के राजा अंशुवर्मा की कन्या ख्रिचुन और दूसरी चीन की एक राजकुमारी कोङ्-जो। ये दोनो रानियाँ बौद्ध धर्म की अनुयायी थी, और तिब्बती सम्राट् ने उनके पूजापाठ के लिए बौद्ध मन्दिरो का निर्माण करा दिया था। तिब्बत की वर्तमान राजधानी ल्हासा भी इसी सम्राट् द्वारा अपने राज्य की राजधानी नियत की गई थी, और अपनी रानियो के लिए जो मन्दिर स्रोड्-गचन-गस्म-पो द्वारा बनवाये गए थे, वे इस समय भी विद्यमान हैं। इस राजा ने स्वय भी बौद्ध धर्म को स्वीकार कर लिया था, जिसके कारण तिब्बत मे भारत के इस धर्म का प्रचार प्रारम्भ हो गया। चीन और भारत से अनेक बौद्ध मूर्तियाँ इस समय तिब्बत ले जायी गईं, और उन्हे प्रतिष्ठित करने के लिए वहाँ चैत्यो व मन्दिरो का निर्माण कराया गया।

पर अपने देश में भारतीय सस्कृति के प्रवेश के सम्बन्ध मे स्रोड्-गचन-गस्म-पो द्वारा किया हुआ अधिक महत्त्वपूर्ण कार्य तिब्बती भाषा के लिए एक लिपि को तैयार कराना था, जिसे गुप्त युग की ब्राह्मी लिपि के आधार पर बनाया गया था। स्रोड्-गचन-गस्म-पो ने जिस विशाल साम्राज्य की स्थापना की थी, उसके सुशासन के लिए राज्य कार्य को सुव्यवस्थित रूप देना बहुत आवश्यक था, और यह तभी सम्भव था,

जब कि राजकीय आदेश लिखित रूप से जारी किए जा सकें। तिब्बती भाषा के लिए लिपि तैयार करने का कार्य सम्भोटा के सुपुर्द किया गया, जो थोन का निवासी था और तिब्बत का अन्यतम मन्त्री था। सोलह साथियों को अपने साथ लेकर सम्भोटा भारत आया, और यहाँ रहकर उसने संस्कृत भाषा तथा बौद्ध धर्म का अध्ययन किया। सातवीं सदी में भारत में गुप्त युग की ब्राह्मी लिपि प्रचलित थी। मध्य एशिया के बहुत-से प्रदेशों मे भी तब इसी लिपि का प्रयोग किया जाता था। अतः सम्भोटा ने तिब्बती भाषा की विशेषताओं को दृष्टि में रखकर एक नई लिपि तैयार की, जिसके लिए ब्राह्मी को आधार बनाया गया था। घ, झ, ट, घ, भ और ष—इन अक्षरों के उच्चारण तिब्बती भाषा मे नही होते, अतः इन्हे छोड दिया गया और तिब्बती भाषा के विशेष उच्चारणों के लिए च, छ. ज और स पर विशिष्ट चिह्न लगाकर नए अक्षरों का निर्माण किया गया। इ, उ, ए और ओ के पृथक् अक्षर नही बनाए गए, अपितु ऊ अक्षर पर चिह्न लगाकर इनके उच्चारणों को प्रगट किया गया। सम्भोटा द्वारा तिब्बत के लिए जो नई लिपि तैयार की गई, उसमे कुल ३० अक्षर थे। तिब्बती भाषा के लिए एक नया व्याकरण भी सम्भोटा द्वारा बनाया गया, जो इस समय उपलब्ध है और तिब्बत के शिक्षणालयो मे अब तक भी उसका प्रयोग किया जाता है। स्रोङ्-गचन-गस्म-पो ने स्वय नई लिपि को सीखा और व्याकरण को पढकर तिब्बती अनुवादो द्वारा बौद्ध-धर्म के ग्रन्थो को पढना प्रारम्भ किया। बौद्ध ग्रन्थो के तिब्बती भाषा मे अनुवाद का कार्य इस समय शुरू हो चुका था, और उसका श्रीगणेश सम्भोटा द्वारा ही किया गया था। उसने स्वय करण्डव्यूह, रत्नमेघ और कर्मशतक के तिब्बती भाषा मे अनुवाद किए थे। विविध देशो के जो विद्वान् इस समय बौद्ध ग्रन्थो के तिब्बती भाषा मे अनुवाद के कार्य मे तत्पर हुए, उनमे भारत के कुशर (कुमार) और अनन्त, नेपाल के शीलमञ्जु, चीन के महादेव तथा तिब्बत के धर्मकोष और ल्ह-लुङ्-छोस-र्जे-दपल् के नाम अब भी सुरक्षित हैं। बौद्ध धर्म के लिए स्रोङ्-गचन-गस्म-पो द्वारा जो कार्य किया गया, वह इतने महत्त्व का था, कि बाद के तिब्बती बौद्ध उसे बोधिसत्त्व अवलोकित का अवतार मानने लगे, और उसकी नेपाली रानी को भृकुटी का तथा चीनी रानी को तारा का अवतार समझा जाने लगा।

स्रोङ्-गचन-गस्म-पो के समय में तिब्बत का जो उत्कर्ष शुरू हुआ था, उसके उत्तराधिकारियों के समय मे वह जारी रहा। तिब्बत के इन शक्तिशाली सम्राटो मे ठिस्रोङ् ल्दे-ब्चन (७५५-७९७ ईस्वी) का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। बौद्ध धर्म के प्रचार की दृष्टि से तिब्बत के इतिहास मे उसका वही स्थान है, जो भारतीय इतिहास मे अशोक का है। अपने देश मे बौद्ध धर्म की सुचारु रूप से स्थापना के लिए उसने यह आवश्यक समझा, कि भारत से किसी ऐसे प्रसिद्ध विद्वान् को तिब्बत आने के लिए निमन्त्रित किया जाये, जो धर्म तथा दर्शन का प्रकाण्ड पण्डित हो। इस प्रयोजन से उसने अपने राजप्रतिनिधि भारत भेजे। उन्होंने नालन्दा महाविहार के प्रसिद्ध आचार्य शान्तरक्षित को तिब्बत पधारने के लिए निमन्त्रित किया। तिब्बत आकर शान्तरक्षित ने राजा को बौद्ध धर्म का उपदेश दिया, और उस देश में बौद्ध धर्म को नए रूप मे

संगठित किया । यद्यपि तिब्बत में बौद्ध धर्म का प्रवेश हुए एक सदी बीत चुकी थी, पर अब तक वहाँ न किसी तिब्बती ने भिक्षुव्रत ग्रहण किया था, और न कोई सघाराम ही वहाँ निर्मित हुआ था । अब शान्तरक्षित द्वारा तिब्बत मे पहले विहार या महाविहार की नीव डाली गई । इसके लिए ब्रह्मपुत्र नदी से दो मील उत्तर में स्थान चुना गया, और मगध के उडतपुरी महाविहार के नमूने पर सम्-ये विहार का निर्माण प्रारम्भ किया गया । सम्-ये महाविहार के मध्य मे सुमेरु पर्वत की भाँति एक ऊँचा मन्दिर बनाया गया, और उसके चारो ओर चार महाद्वीपो और आठ उपद्वीपो की भाँति बारह ग्लिङ् (द्वीप) बनाए गए, जो भिक्षुओ के निवास के लिए थे । विहार के चारो कोनों पर कुछ हट कर चार स्तूपो का निर्माण किया गया । सम्-ये का विहार बनना प्रारम्भ ही हुआ था, कि यह आवश्यकता अनुभव की जाने लगी, कि वहाँ निवास के लिए भिक्षु भी चाहिए । इसके लिए आचार्य शान्तरक्षित द्वारा नालन्दा से कुछ सर्वास्तिवादी भिक्षुओ को बुलाया गया। बौद्ध सघ के नियमो के अनुसार कोई एक व्यक्ति किसी को भिक्षुव्रत की दीक्षा नही दे सकता । सघ द्वारा ही कोई भिक्षुव्रत ग्रहण कर सकता है । नालन्दा से बारह भिक्षुओ के तिब्बत आ जाने पर जब वहाँ भिक्षुसंघ स्थापित हो गया, तो सात तिब्बती युवको ने उनसे भिक्षुव्रत ग्रहण किया । इस प्रकार शान्तरक्षित ने तिब्बत मे भी भिक्षुसंघ की स्थापना की, और भिक्षुओ के निवास के लिए विहारो का निर्माण प्रारम्भ कराया । तिब्बत मे बौद्ध धर्म को सुचारु रूप से स्थापित करने का प्रधान श्रेय शान्तरक्षित को ही दिया जाना चाहिए । पूरे सौ वर्ष की आयु मे तिब्बत मे ही उनकी मृत्यु हुई, और उनके शव को सम्-ये विहार के पूर्व में विद्यमान एक स्तूप मे रख दिया गया । साढे ग्यारह सौ वर्ष तक यह शरीर इसी स्तूप मे रहा, पर बीसवी सदी के प्रारम्भ मे वह स्तूप ढह गया, और शान्तरक्षित का शरीर नीचे गिर गया । उसके जो अश—कपाल तक कुछ हड्डियाँ—जमा किए जा सके, उन्हे एकत्र कर सम्-ये विहार के प्रधान मन्दिर मे शीशे के एक बक्से मे रख दिया गया, जहाँ भक्त लोग उनका दर्शन कर सकते है । तिब्बत मे बौद्ध धर्म की स्थापना के कार्य मे शान्तरक्षित के प्रधान सहायक आचार्य पद्मसम्भव थे । शान्तरक्षित की मृत्यु के पश्चात् वही तिब्बत मे बौद्धो के मुख्य गुरु माने जाने लगे थे। उनके समय मे चीन देश का एक बौद्ध प्रचारक तिब्बत आया, और उसने जिस रूप मे बौद्ध धर्म तथा दर्शन का प्रचार प्रारम्भ किया, वह शान्तरक्षित के मन्तव्यो से भिन्न था। पद्मसम्भव चीनी पण्डित के मत का सन्तोषजनक रीति से प्रत्याख्यान नही कर सके, जिसके कारण तिब्बत के बौद्धो में अनेक मतभेद प्रादुर्भूत हो गए। इस दशा में पद्मसम्भव ने आचार्य शान्तरक्षित के शिष्य कमलशील को नालन्दा से तिब्बत आने के लिए निमन्त्रित किया। कमलशील भरे राजदरबार में चीन के बौद्ध प्रचारक को शास्त्रार्थ मे परास्त करने मे समर्थ हुए, और तिब्बत मे बौद्ध धर्म का वही स्वरूप सर्वमान्य हो गया, जिसका प्रतिपादन शान्तरक्षित द्वारा किया गया था ।

इस प्रकार सम्राट् ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् के शासन काल में बौद्ध धर्म की जड़ तिब्बत मे भली-भाँति जम गई। तिब्बत में पुराने बोन धर्म से भी बौद्ध धर्म को संघर्ष

करना पड़ा। बोन धर्म में भूत-प्रेतों की पूजा का प्रमुख स्थान था, और तिब्बत की पिछड़ी हुई जातियाँ अपने पुराने विश्वासों तथा पूजाविधि का त्याग कर नये धर्म को अंगीकार करने के लिए सुगमता से तैयार नहीं हुई थी। पर शान्तरक्षित, पद्मसम्भव और कमलशील जैसे आचार्यों तथा ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् जैसे श्रद्धालु राजा के प्रयत्न से बौद्ध धर्म तिब्बत में सुचारु रूप से स्थापित हो गया। इसीलिए तिब्बती बौद्धों की दृष्टि में इन चारों का बहुत अधिक महत्त्व है। बौद्ध धर्म का संरक्षक होने के कारण ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् को बोधिसत्त्व मंजुश्री का अवतार माना जाने लगा।

## (२) तिब्बत में बौद्ध धर्म की प्रगति

शान्तरक्षित, पद्मसम्भव और कमलशील के अतिरिक्त अन्य भी अनेक बौद्ध विद्वान् राजा ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् के समय मे तिब्बत मे निमन्त्रित किए गए। इनमे विमलमित्र, बुद्ध गुह्य, शान्तिगर्भ और विशुद्धसिंह के नाम उल्लेखनीय है। इन आचार्यों ने अपने तिब्बती शिष्यों की सहायता से अनेक बौद्ध ग्रन्थों का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया। साथ ही, इन आचार्यों द्वारा बौद्ध धर्म की कतिपय विशिष्ट साधनाविधियो का भी तिब्बत मे प्रवेश हुआ, जिनमे तान्त्रिक विधि प्रमुख थी। इस समय तक भारत के बौद्ध धर्म मे वज्रयान का विकास हो चुका था, और यह सम्प्रदाय अनेक गुह्य तान्त्रिक साधनाओ का प्रतिपादन करता था। भारत के पद्मसम्भव, विमलमित्र आदि आचार्यों द्वारा इनका भी इसी काल मे तिब्बत मे प्रवेश हुआ।

ख्रि-स्रोङ्-ल्दे-ब्चन् के बाद उसका पुत्र मु-ख्रि-ब्चन्-पो (७९८-८०४) तिब्बत का राजा बना। अपने पिता के समान वह भी बौद्ध धर्म मे अगाध आस्था रखता था, और उसने भी इस धर्म के उत्कर्ष के लिए कोई कसर उठा नहीं रखी। उसने भी अपने राज्य मे अनेक विहारो तथा स्तूपों का निर्माण कराया। मु-ख्रि-ब्चन्-पो के बाद उसका भाई ख्रि-ल्दे-ब्चन्-पो (८०४-८१६ ई०) तिब्बत के राजसिंहासन पर आरूढ़ हुआ। उसका मुख्य कार्य बौद्ध ग्रन्थो का इस ढंग से तिब्बती भाषा में अनुवाद कराना था, जिससे कि उनके अभिप्राय के सम्बन्ध मे मतभेद की कोई गुंजाइश न रहे। इस समय तक कितने ही बौद्ध ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद हो चुका था। पर अब तक हुए अनुवादो मे शब्दों तथा भाषा के लिए किन्हीं सुनिश्चित नियमों का पालन नहीं किया गया था। अनुवादकर्त्ता को मूल संस्कृत शब्द के लिए तिब्बती भाषा का जो शब्द समुचित प्रतीत हो, वह उसी का प्रयोग कर देता था। इससे धर्मग्रन्थों के अभिप्राय के सम्बन्ध में मतभेद हो सकते थे। अतः राजा ने यह व्यवस्था की, कि बौद्ध ग्रन्थों का सीधे संस्कृत से अनुवाद किया जाए और किस संस्कृत शब्द के लिए तिब्बती भाषा के किस शब्द को प्रयुक्त करना है, इसकी एक सूची बना ली जाए और अनुवाद करते हुए इन्हीं शब्दों का प्रयोग किया जाए। बौद्ध ग्रन्थों का इस पद्धति से प्रामाणिक ढंग पर अनुवाद कराने के लिए ख्रि-ल्दे-ब्चन्-पो ने बहुत-से भारतीय पण्डितों को तिब्बत आने के लिए निमन्त्रित किया। इनमें जिनमित्र, सुरेन्द्रबोधि, शीलेन्द्रबोधि, दानशील और बोधिमित्र प्रमुख थे। इन भारतीय पण्डितों की सहायता के लिए जो अनेक तिब्बती

विद्वान् नियुक्त किए गए, उनमे रत्नरक्षित, धर्मशील, ज्ञानसेन, जयरक्षित, मञ्जुश्री-धर्मा और रत्नेन्द्रशील के नाम उल्लेखनीय हैं। राजा द्वारा निर्धारित अनुवाद की विधि का इन विद्वानो ने प्रयोग किया, और इस समय संस्कृत ग्रन्थो का ऐसे नियमबद्ध ढंग से तिब्बती भाषा में अनुवाद होने लगा, जिसके कारण उनके अभिप्राय के सम्बन्ध में मत-भेद होने की कोई गुञ्जाइश नही रही। इन तिब्बती अनुवादो से संस्कृत ग्रन्थो के मूल-पाठ का पता लगा सकना भी सम्भव हो गया है, क्योंकि किस संस्कृत शब्द के स्थान पर किस तिब्बती शब्द का प्रयोग किया गया है, यह सुनिश्चित रूप से जाना जा सकता है। अनेक बौद्ध ग्रन्थ जो केवल तिब्बती अनुवादो में ही उपलब्ध थे, अब संस्कृत मे भी उनका रूपान्तर कर लिया गया है, और संस्कृत रूपान्तर मूल संस्कृत ग्रन्थो के सदृश ही हैं। इन भारतीय और तिब्बती विद्वानों ने परस्पर सहयोग द्वारा जिन बहुत-से बौद्ध ग्रन्थों का इस काल मे तिब्बती भाषा में अनुवाद किया, उनमे नागार्जुन, असंग, वसुबन्धु, चन्द्रकीर्ति, विनीतदेव, शान्तरक्षित, कमलशील आदि द्वारा विरचित अनेक गम्भीर तथा दुरूह दार्शनिक ग्रन्थ भी थे। तिब्बत के बौद्ध धर्म के इतिहास मे नौवी सदी का विशेष महत्त्व है। इस सदी मे जितना अनुवाद कार्य तिब्बत मे हुआ, उतना किसी अन्य समय मे नहीं हुआ।

खि-स्दे-ब्चन्-पो के बाद रल्-प-चन् (८१७-८३६) के शासन काल मे बौद्ध धर्म के प्रति श्रद्धा एवं पक्षपात की नीति पूर्ववत् जारी रही। रल्-प-चन् भारतीय संस्कृति और भारतीयता का इतना प्रेमी था, कि उसने तोल और माप के भारतीय मानो को तिब्बत मे भी प्रयुक्त कराना प्रारम्भ किया। बौद्धधर्म तथा भारतीयता के प्रति तिब्बत के राजाओ का जो असाधारण पक्षपात था, उसके विरुद्ध प्रतिक्रिया होना अस्वाभाविक नही था, विशेषतया उस दशा मे जबकि रल्-प-चन् बौद्धधर्म के प्रति अमर्यादित भक्ति प्रदर्शित करते हुए अपने राजकीय कर्त्तव्यो की भी उपेक्षा करने लग गया था और बौद्ध भिक्षुओ ने राजा पर अपने प्रभाव का दुरुपयोग कर अनुचित लाभ उठाने शुरू कर दिये थे। परिणाम यह हुआ, कि ८३६ मे रल्-प-चन् की हत्या हो गई, और उसका भाई ग्लङ्-दर्-म तिब्बत के राजसिंहासन पर आरूढ़ हुआ। यह राजा बौद्ध धर्म का कट्टर शत्रु था। सब राजकीय पदो पर उसने ऐसे व्यक्तियो की नियुक्ति की, जो बौद्धो के विरोधी थे। बौद्ध ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद करने के लिए जो अनुवादक नियुक्त थे, उनके मकान नष्ट कर दिए गए और भिक्षुओ को भिक्षुव्रत का त्याग कर गृहस्थी बन जाने की आज्ञा दी गई। जो भिक्षु इसके लिए उद्यत नही हुए, उन्हे तलवार के घाट उतार दिया गया। स्रोङ्-गचन्-गस्म-पो की नेपाली रानी के लिए जो मन्दिर बनवाया गया था, उससे बुद्ध की मूर्ति हटा दी गई और मन्दिर का द्वार बन्द करके उस पर शराब पीते हुए भिक्षुओ की प्रतिमाएँ अंकित करा दी गईं। बौद्ध विद्वानों तथा भिक्षुओ के लिए इस समय यही मार्ग रह गया था, कि वे अपने प्राणों की रक्षा के लिए तिब्बत को छोडकर अन्यत्र चले जाएँ और अपने ग्रन्थो को पहाड़ी गुफाओ मे छिपा दें। ग्लङ्-दर्-म देर तक इस ढग से बौद्धो पर अत्याचार नही कर सका। तीन साल के शासन के पश्चात् ८४२ ई० मे उसकी भी हत्या कर दी गई, और उसके बाद तिब्बत में

जो राजा हुए, बौद्ध धर्म के प्रति उनका रुख अनुकूल था। उनके समय में भारत से बौद्ध विद्वानों को फिर तिब्बत आमन्त्रित किया जाने लगा, और धर्मग्रन्थों के तिब्बती अनुवाद का कार्य फिर शुरू हो गया। पर तिब्बत के इतिहास मे यह अव्यवस्था और अशान्ति का काल था। स्रोङ्-गचन्-गम्म-पो तथा उसके बाद के प्रतापी राजाओं ने तिब्बत मे जिस शक्ति का संचार किया था, वह अब क्षीण हो गई थी, और वह देश अनेक राज्यों में विभक्त हो गया था। इस दशा में उस समय यदि वहाँ बौद्ध धर्म का भी विशेष उत्कर्ष न हुआ हो, तो यह स्वाभाविक ही था।

## (३) दीपंकर श्रीज्ञान अतीश द्वारा बौद्ध धर्म का पुनरुत्थान

गुलङ्-दर-म के बाद डेढ़ सदी के लगभग का तिब्बती इतिहास स्पष्ट नहीं है। दसवीं सदी के अन्तिम भाग मे वहाँ का राजा ये-शेस्-ओद था, जो बौद्ध धर्म के प्रति श्रद्धा रखता था और जिसने स्वय बौद्ध ग्रन्थो का अध्ययन किया था। उस समय तिब्बत मे बौद्ध धर्म का जो रूप था, वह कहाँ तक शुद्ध एवं वास्तविक है, इस विषय मे उसे सन्देह हो गया था। वह देखता था, कि भिक्षु लोग न धर्मग्रन्थो का पठन-पाठन करते हैं और न आचरण के नियमों का सम्यक् रूप से पालन ही करते हैं। तन्त्र-मन्त्र का बौद्धो की साधना मे बहुत महत्त्व हो गया था, और साधना की आड़ मे उन्होंने मद्य-सेवन तथा व्यभिचार को ही धर्म के मूलतत्त्व मानना शुरू कर दिया था। ये-शेस्-ओद धर्म के वास्तविक रूप तथा सदाचरण के नियमों का सही-सही पता लगाने के लिए उत्सुक था, और इसीलिए उसने २१ तिब्बती युवको को चुनकर काश्मीर भेजा, ताकि वहाँ बौद्ध आचार्यों के पास रहकर वे बौद्ध ग्रन्थो का मूल संस्कृत मे अध्ययन करें, और फिर स्वदेश वापस लौट कर सच्चे धर्म का प्रतिपादन करें। पर काश्मीर की जलवायु उनके लिए स्वास्थ्यकर सिद्ध नही हुई। दो के अतिरिक्त अन्य सब युवक बीमार पड़ गये और काश्मीर मे ही उनकी मृत्यु हो गई। केवल रिन्-छेन्-ब्सङ्-पो और लेग्स-पशेष्-रब् काश्मीर मे शिक्षा समाप्त कर तिब्बत वापस लौटने में समर्थ हुए। वहाँ उन्होंने अनेक भारतीय पण्डितों की सहायता से बहुत-से बौद्धग्रन्थों का तिब्बती में अनुवाद किया। पर राजा ये-शेस्-ओद को इससे सन्तोष नहीं हुआ। यह देख कर कि उस द्वारा भेजे हुए इक्कीस युवकों में से उन्नीस स्वदेश वापस नहीं लौट सके, उसने सोचा, कि तिब्बत से विद्यार्थियों को भारत भेजने की अपेक्षा यह अधिक अच्छा होगा कि किसी प्रकाण्ड पण्डित को भारत से तिब्बत बुला लिया जाए और उस द्वारा सच्चे बौद्ध धर्म की पुनःस्थापना का प्रयत्न किया जाए। उसे ज्ञात था, कि इस प्रकार के एक पण्डित आचार्य दीपंकर श्रीज्ञान अतीश हैं, जो उस समय विक्रमशिला महाविहार में निवास करते थे। उनकी कीर्ति सर्वत्र दूर-दूर तक फैली हुई थी। उनका जन्म ९८० ईस्वी में भारत के एक पूर्वी प्रदेश में हुआ था, और वहाँ बौद्ध तथा आस्तिक दर्शनों एवं धर्मग्रन्थों का अध्ययन कर वे सुवर्णद्वीप चले गए थे, जहाँ के आचार्य चन्द्रकीर्ति उस युग में अपनी विद्वत्ता के लिए सर्वत्र प्रसिद्ध थे। बरमा के पूर्व में विद्यमान मलाया, सुमात्रा आदि दक्षिण-पूर्वी एशिया के प्रदेशों को प्राचीन समय में स्थूल रूप से सुवर्णद्वीप कहा

जाता था और चन्द्रकीर्ति वहीं पर निवास करते थे। दीपंकर श्रीज्ञान ने बारह वर्ष आचार्य चन्द्रकीर्ति के पास रहकर धर्म और दर्शन का उच्चतम ज्ञान प्राप्त किया, और जब वह भारत वापस आये, तो उनके पाण्डित्य का सर्वत्र सिक्का माना जाने लगा। उस समय भारत के बौद्ध विद्यापीठो मे विक्रमशिला का अत्यन्त उच्च स्थान था। इसका निर्माण पालवश के राजा धर्मपाल (७६६-८०६) ने करवाया था। धर्मपाल बौद्ध धर्म का अनुयायी था। उसने विक्रमशिला मे एक महाविहार बनवाकर वहा अध्यापन के लिए १०८ आचार्यों की नियुक्ति की थी। इस नये विद्यापीठ को पाल राजाओ का सरक्षण प्राप्त था, और इसका खर्च चलाने के लिए धर्मपाल और उसके उत्तराधिकारियो ने विपुल धनराशि प्रदान की थी। भारत वापस लौटने पर दीपंकर श्रीज्ञान को विक्रमशिला महाविहार के प्रमुख आचार्यों मे स्थान प्रदान किया गया, और वे वहीं रहकर अध्यापन का कार्य करने लगे।

दीपंकर श्रीज्ञान के अगाध पाण्डित्य की कीर्ति सुनकर राजा ये-शेस्-ओद ने उन्हे तिब्बत पधारने के लिए निमन्त्रित करने का निश्चय किया। इस प्रयोजन से उसने अपना एक राजदूत मगध भेजा, और आचार्य को भेंट करने के लिए सुवर्ण की प्रभूत मात्रा भी उसके हाथ प्रेषित की। पर दीपंकर ने न सुवर्ण की भेंट स्वीकार की, और न ही वे तिब्बत-यात्रा के निमन्त्रण को स्वीकार कर सके। तिब्बती राजदूत उनके सम्मुख बहुत गिडगिडाया, पर वह उनके निर्णय को परिवर्तित नहो कर सका। इसके कुछ समय पश्चात् ये-शेस् ओद शत्रुओ के हाथ पड़ गया, और उन्ही की कैद मे उसकी मृत्यु भी हो गई। पर मरने से पहले उसने एक बार फिर अपने दूत दीपंकर श्रीज्ञान के पास भेजे। इस बार दूतो के मुख से ये-शेस्-ओद की बौद्ध धर्म के प्रति आस्था तथा महान् त्याग की बातें सुनकर श्रीज्ञान ने तिब्बत चलने की स्वीकृति प्रदान कर दी। १०४२ ईस्वी मे वे तिब्बत पहुँच गये, जहाँ उनका बडी धूमधाम के साथ स्वागत किया गया। उन्हे एक राजकीय जुलूस मे तिब्बत ले जाया गया। चार सेनापति और एक सौ अश्वारोही उनके साथ-साथ यात्रा कर रहे थे। वे तेरह वर्ष तिब्बत मे रहे, और यह समय उन्होने धार्मिक सुधार तथा बौद्ध ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद करने मे व्यतीत किया। तिब्बत के बौद्ध धर्म मे जो अनेक तान्त्रिक तत्त्व प्रविष्ट हो गये थे, दीपंकर श्रीज्ञान ने उनका निराकरण किया। उन्ही के प्रयत्न का यह परिणाम हुआ, कि तिब्बत के बौद्ध धर्म से वे सब तत्त्व दूर हो गये, जिनके कारण वह भलीभाँति पनप नहीं पा रहा था। अब वहाँ बौद्ध धर्म का पुनरुत्थान हुआ, और कोई भी मत व सम्प्रदाय उसके सम्मुख नही टिक सका।

तिब्बत मे रहते हुए आचार्य दीपकर श्रीज्ञान अतीश ने जो नये बौद्ध ग्रन्थ लिखे या जिन ग्रन्थो का अनुवाद किया, उनकी सख्या २०० से भी अधिक है। १०५३ ईस्वी में ७३ वर्ष की आयु मे तिब्बत में ही उनकी मृत्यु हुई। तिब्बत मे अब तक भी उन्हे अत्यन्त सम्मानपूर्वक स्मरण किया जाता है। इसमे सन्देह नही, कि तिब्बत के बौद्ध धर्म मे सुधार कर नवजीवन का सचार करने के सम्बन्ध मे उनका कर्तृत्व अनुपम था।

## (४) तिब्बत जाने वाले भारतीय विद्वान् और भारत में अध्ययन के लिए आने वाले तिब्बती विद्यार्थी

आचार्य शान्तरक्षित आठवीं सदी मे नालन्दा से तिब्बत गये थे। उनके बाद भारत के बौद्ध विद्वानो का तिब्बत जाने का सिलसिला ग्यारहवी सदी और उसके बाद तेरहवी सदी तक जारी रहा। दीपंकर श्रीज्ञान अतीश के समय तक के इन विद्वानों का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। उनके बाद या उनके समय में जो अन्य बहुत-से भारतीय विद्वान् धर्मप्रचार के प्रयोजन से तिब्बत गये, उनमे से कुछ के सम्बन्ध में लिखना यह प्रदर्शित करने के लिए उपयोगी होगा कि धर्म तथा संस्कृति के क्षेत्र मे भारत ने तिब्बत को किस प्रकार प्रभावित किया।

दीपकर श्रीज्ञान के तिब्बत पहुँचने से कुछ समय पूर्व सोमनाथ नाम के विद्वान् १०२७ ईस्वी मे तिब्बत गये थे। वे काश्मीर के निवासी थे और ज्योतिष के पण्डित थे। तिब्बत जाकर उन्होने ज्योतिष के ग्रन्थ कालचक्र का तिब्बती मे अनुवाद किया, जिसके कारण तिब्बत के लोगो ने सवत्सरो तथा उनसे निर्मित चक्रो की उस प्रणाली को अपनाया, जो भारत के ज्योतिषियो मे प्रचलित थी। सोमनाथ के साथ लक्ष्मीकर, दानश्री और चन्द्रराहुल नामक अन्य भारतीय विद्वान् भी तिब्बत गये थे।

१०७४ ईस्वी मे पण्डित गयाधर तिब्बत गये। वे वैशाली के निवासी थे, और दीपकर श्रीज्ञान के गुरु महापण्डित सिद्ध अवधूतिपा के शिष्य थे। गयाधर पाँच वर्ष तिब्बत मे रहे, और वहाँ रहकर उन्होंने बहुत-से तन्त्रग्रन्थों का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया। ग्यारहवी सदी मे ही स्मृतिज्ञानकीर्ति और विभूतिचन्द्र नाम के दो अन्य भारतीय विद्वान् तिब्बत के राजा के निमन्त्रण पर वहाँ गये। तिब्बती भाषा का उन्हे इतना अधिक ज्ञान था, कि किसी तिब्बती की सहायता के बिना ही उन्होने बहुत-से बौद्ध ग्रन्थों का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया। इसी काल में सुनयश्री नाम के एक अन्य भारतीय विद्वान् तिब्बत गये, और उन्होने भी बौद्ध ग्रन्थो के तिब्बती अनुवाद के सम्बन्ध में महत्त्वपूर्ण कार्य किया।

१०७६ ई० मे ब्लो-ल्दन्-शेस्-रब् नामक तिब्बती विद्यार्थी उच्च शिक्षा के लिए काश्मीर आया, और १०९२ तक वहाँ रहकर उसने न्याय तथा योगाचार दर्शनों का अध्ययन किया। न्याय दर्शन के उसके गुरु पण्डित परहितभद्र और भव्यराज थे। योगाचार दर्शन उसने अमरगोमी और सज्जन से पढा था। काश्मीर मे रहते हुए इस तिब्बती विद्वान् ने धर्मकीर्ति के प्रमाणवार्तिक और प्रमाणविनिश्चय जैसे ग्रन्थों का तिब्बती भाषा में अनुवाद भी किया। अपने देश को वापस जाकर भी इस विद्वान् ने अनुवाद कार्य को जारी रखा। वहाँ अतुलदास, सुमतिकीर्ति, अमरचन्द्र और कुमार-कलश जैसे भारतीय पण्डितों की सहायता उसे प्राप्त थी। ग्यारहवीं सदी में ही ञि-म-ग्रग्स् (रविकीर्ति) नाम का एक अन्य तिब्बती युवक काश्मीर गया, और तेईस वर्ष वहाँ रहकर उसने धर्म तथा दर्शन का अध्ययन किया। गम्भीर दार्शनिक ग्रन्थों को तिब्बती भाषा मे अनूदित करने के सम्बन्ध में जो कार्य इस विद्वान् ने किया, उसका अनुमान इस बात से किया जा सकता है, कि इस द्वारा अनुवाद किए गए ग्रन्थों में

चन्द्रकीर्ति, पूर्णवर्धन् और आर्यदेव जैसे आचार्यों के अत्यन्त गम्भीर ग्रन्थ भी हैं। बारहवीं सदी के आरम्भ मे द्कोन-ग्र्यल्ने-व-रि नामक तिब्बती विद्वान् भारत गया, और बोधगया जाकर उसने आचार्य अभयाकर गुप्त से शिक्षा प्राप्त की। अभयाकर गुप्त पालवशी राजा रामपाल (१०५७-११०२) के गुरु थे, और मगध के महाविहारों—नालन्दा और विक्रमशिला—के महापण्डित माने जाते थे। उनसे धर्म तथा दर्शन का अध्ययन कर द्कोन-ग्र्यल्ने-व-रि ने आचार्य दिङ्नाग के न्यायप्रवेश और चण्डमहारोषणतंत्र आदि अनेक ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया।

बारहवी सदी के अन्तिम भाग मे तुर्क-अफगानो के भारत पर आक्रमण प्रारम्भ हुए, और उनका एक सेनापति मुहम्मद-बिन्-बख्तियार पूर्व मे बिहार तक चला गया और वहाँ जाकर उसने नालन्दा और विक्रमशिला के महाविहारो (बौद्ध विद्यापीठो) का ध्वस किया। उस समय विक्रमशिला के प्रधान स्थविर आचार्य शाक्य श्रीभद्र (११२७-१२२५) थे। उनका जन्म काश्मीर मे हुआ था, पर मगध के प्रसिद्ध विद्याकेन्द्रो मे निवास कर वहाँ के प्रसिद्ध विद्वानो से उन्होने धर्म तथा दर्शन का अध्ययन किया था। बाद मे वे विक्रमशिला के प्रधान स्थविर के पद पर नियुक्त हो गए। मुहम्मद बिन बख्तियार द्वारा विक्रमशिला के विनष्ट कर दिए जाने पर श्रीभद्र जगत्तला (बगाल मे) के विहार मे चले गये। पर वे वहाँ भी चैन से नही रह सके। तुर्क-अफगानो ने वहाँ भी आक्रमण किए, जिसके कारण आचार्य श्रीभद्र जगत्तला विहार के अनेक अन्य विद्वानो के साथ नेपाल चले गए। वहाँ उनकी भेंट ख्यम्स्-प-द्पल् नामक तिब्बती विद्वान् से हुई, जो उन्हे अपने साथ तिब्बत ले गया। उन दिनो तिब्बत मे स-स्क्या विहार बहुत प्रसिद्ध था, और विद्या का महत्त्वपूर्ण केन्द्र माना जाता था। इस विहार की स्थापना १०७३ ई० मे द्कोन्-ग्र्यल् नामक सम्पन्न गृहस्थ द्वारा की गई थी। श्रीभद्र स-स्क्या विहार मे रहकर गम्भीर दार्शनिक ग्रन्थों का अध्यापन करने लगे, और कितने ही तिब्बती विद्वान् वहाँ उनके शिष्य बने। श्रीभद्र दस साल तिब्बत मे रह कर अपनी जन्मभूमि काश्मीर वापस आ गए, और १२२५ ई० मे ९८ वर्ष की आयु मे वही उनकी मृत्यु हुई। पर विभूतिचन्द्र, दानशील आदि जो अन्य अनेक भारतीय पण्डित उनके साथ तिब्बत गए थे, वे बाद मे भी वही रहते रहे और उन द्वारा बहुत-से सस्कृत ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया गया।

सभवत, श्रीभद्र अन्तिम बौद्ध आचार्य थे, जो मगध के महाविहारों से तिब्बत गए थे। तुर्क-अफगानो के आक्रमणो के कारण बारहवी सदी के अन्तिम भाग मे उत्तरी भारत के प्राय सभी बौद्ध विद्या-केन्द्र विनष्ट हो गए थे, और इस देश मे बौद्ध-धर्म का ह्रास प्रारम्भ हो गया था। पर तिब्बत मे इसके बाद भी बौद्ध-धर्म फलता-फूलता रहा, और वहाँ बौद्ध-ग्रन्थो का अध्ययन-अध्यापन पूर्ववत् जारी रहा। भारत के नालन्दा और विक्रमशिला के महाविहारो के नमूने पर सम्-ये और स-स्क्या जैसे महाविहार वहाँ स्थापित हो चुके थे, और बाद की सदियों मे अन्य भी अनेक महाविहार वहाँ कायम हुए। बौद्ध-धर्म और दार्शनिक चिन्तन का जो दीपक तुर्क-अफगान आक्रमणो के झन्झावात से भारत मे बुझ गया था, तिब्बत को वह आलोकित करता रहा। भारत

में जो थोड़े-बहुत बौद्ध-विद्वान् बारहवी सदी के बाद भी बच रहे थे, उनमे से भी अनेक समय-समय पर नेपाल और तिब्बत जाते रहे। इनमे अन्तिम सम्भवत. पण्डित नवरत्न (१३८४-१४६८) थे, जो पूर्वी भारत के निवासी थे। बीस वर्ष की आयु मे वे लका चले गए थे, और छ. साल तक वहा अध्ययन करते रहे। वही उन्होने आचार्य धर्मकीर्ति से भिक्षुव्रत ग्रहण किया। लंका से नेपाल होते हुए वे तिब्बत गए, और वहाँ रहकर उन्होने अनेक बौद्ध-ग्रन्थों का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया।

भारत से बौद्ध धर्म का अब प्राय लोप हो चुका है। पर वह तिब्बत का अब भी प्रधान धर्म है। भारतीय आचार्यों, स्थविरो और भिक्षुओं द्वारा ही वहाँ इस धर्म का प्रचार किया गया, और प्राय उन्ही द्वारा बौद्ध-ग्रन्थो का तिब्बती भाषा मे अनुवाद किया गया। चीन मे बौद्ध धर्म के प्रचार-कार्य मे भारतीय विद्वानों के अतिरिक्त बल्ख, सुग्ध, पार्थिया, खोतन, कुची आदि के प्रचारको ने भी हाथ बँटाया था। पर तिब्बत मे यह कार्य प्रधानतया भारतीयो द्वारा ही किया गया। इसीलिए धर्म के साथ-साथ संस्कृति, लिपि, साहित्य एव कला आदि के सभी क्षेत्रो मे तिब्बत पर भारत के प्रभाव की सत्ता है। नालन्दा और विक्रमशिला के महाविहारो मे भारतीयो ने शिक्षा की जिस पद्धति का विकास किया था, भारत से अब उसका अन्त हो गया है, पर तिब्बत के महाविहारो मे आधुनिक युग तक भी उसी शिक्षा-प्रणाली का अनुसरण किया जाता रहा है। वहाँ के छात्रो, शिक्षको तथा स्नातको की वेशभूषा, रहन-सहन आदि भी भारत के पुराने विद्यापीठो से लिए गए हैं। भारत के जो बहुत-से प्राचीन ग्रन्थ तुर्क-अफगानो की बर्बरता के कारण नष्ट हो गए थे और जिनके मूल सस्कृत रूप इस समय प्राप्त नही होते, वे तिब्बती अनुवादो के रूप मे अब भी तिब्बत मे विद्यमान हैं, और उन्हे तिब्बती मे अनूदित करने के लिए जिस विशिष्ट प्रणाली को अपनाया गया था, उसके कारण उन्हे फिर से मूल सस्कृत रूप प्रदान कर सकना भी सर्वथा सम्भव है। तिब्बती मे अनूदित ग्रन्थो द्वारा भारत के विलुप्त वाड्मय को फिर से प्राप्त किया जा सकता है, यह बात हमारे देश के इतिहास, दर्शन, धर्म व चिन्तन के लिए अत्यन्त महत्त्व की है।

## (५) मंगोलिया में बौद्ध-धर्म का प्रचार

चीन की प्राचीन विशाल दीवार के उत्तर और साइबीरिया के दक्षिण में विद्यमान सुविस्तृत प्रदेश को मगोलिया कहते हैं। राजनीतिक दृष्टि से वर्तमान समय मे इसके दो भाग हैं, बाह्य मगोलिया और आभ्यन्तर मगोलिया। आभ्यन्तर मंगोलिया चीन के अन्तर्गत है, और बाह्य मगोलिया एक पृथक् एवं स्वतत्र गणराज्य है। बहुत प्राचीन काल से इस देश मे ऐसी घुमन्तू जातियो का निवास रहा है, जो समय-समय पर पडोस के उन्नत व सभ्य राज्यो पर आक्रमण करने मे तत्पर रहा करती थी। मंगोलिया के क्षेत्र मे घुमन्तू जीवन बिताने वाले हूणों के आक्रमणो से देश की रक्षा करने के प्रयोजन से ही चीन की विशाल दीवार का निर्माण कराया गया था। तुर्कों के समान मंगोलो का उद्भव भी हूणों से ही हुआ था, या वे भी हूणो की ही अन्यतम

शाखा थे। एक मंगोल कबीले मे चंगेज खा नाम के एक साहसी एवं वीर पुरुष का प्रादुर्भाव हुआ, जिसने तेरहवी सदी मे पडोस के सब राज्यो को जीतकर एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की। उसके साम्राज्य की पूर्वी सीमा प्रशान्त महासागर और पश्चिमी सीमा कैस्पियन सागर से भी परे काला सागर (ब्लैक सी) तक थी। दक्षिण मे ईरान और सिन्ध तक के प्रदेश चंगेज खा के मगोल साम्राज्य के अन्तर्गत थे। चीन उसके अधीन था, और मध्य एशिया के विविध प्रदेशो को भी जीतकर उसने अपने अधीन कर लिया था।

चगेज खा के उत्तराधिकारी भी उसी के समान प्रतापी थे। उसके पौत्र हुलगू-खा ने पश्चिमी एशिया मे मगोलो की शक्ति का विस्तार किया, और बगदाद की विजय की। कुबले खाँ (१२५८-९४) के शासन काल मे मगोल साम्राज्य उन्नति की सीमा को पहुच गया था। शुरू के मगोल सम्राट् बौद्ध धर्म के अनुयायी नही थे, क्योकि तेरहवी सदी से पूर्व मगोलिया मे बौद्ध धर्म का प्रवेश नही हुआ था। चगेज खा विविध देवी-देवताओ मे विश्वास रखता था, और उनकी पूजा के लिए विविध प्रकार के अनुष्ठान किया करता था। पर उसके समय मे बौद्ध प्रचारक चीन के उत्तर मे स्थित मगोलिया के क्षेत्र मे भी जाने लग गये थे, और मगोल सम्राटो को भी अपने साम्राज्य के विविध प्रदेशो मे प्रचलित बौद्ध धर्म से परिचय प्राप्त करने का अवसर मिलने लग गया था। मगोलो के विशाल साम्राज्य मे बौद्ध धर्म के अतिरिक्त इस्लाम, क्रिश्चिएनिटी, ताओ (चीन के क्षेत्र का एक प्राचीन धर्म) आदि अन्य भी अनेक धर्मों की सत्ता थी, और इन सब के प्रचारक मगोल सम्राटो को अपना अनुयायी बनाने के लिए प्रयत्नशील थे। मगोल सम्राट् भी इन धर्मों से परिचय प्राप्त करने के लिए इच्छुक थे। इसीलिए मगू खा ने १२५४ ई० मे अपनी राजधानी कराकुरम मे एक धर्मसम्मेलन का आयोजन किया, जिसमे विविध धर्मों के आचार्य एकत्र हुए। इसी प्रकार के सम्मेलन १२५५ और १२५६ मे भी आयोजित कराए गए। मगू खा इन सम्मेलनो मे विविध धर्मों के मन्तव्यो का श्रवण कर बौद्ध धर्म से बहुत प्रभावित हुआ।

१२५८ई० मे मंगू खा के उत्तराधिकारी कुबले खाँ ने विविध धर्मों का एक सम्मेलन बुलाया, जिसमे ३००० बौद्ध भिक्षु तथा २०० ताओ धर्म के विद्वान् भी सम्मिलित हुए थे। बौद्धो के जो प्रमुख आचार्य इस सम्मेलन मे उपस्थित थे, उनमे सर्वप्रधान फग्स-पा थे, जो तिब्बत के एक महाविहार के प्रधान स्थविर थे। इस सम्मेलन मे ताओ आचार्यों को शास्त्रार्थ मे बौद्धो ने परास्त किया, और बहुत-से ताओ विद्वानों ने बौद्ध धर्म को अंगीकार कर लिया। बाद मे कुबले खाँ ने फग्स-पा को अपना राजगुरु बनाया, और तिब्बत का शासन भी उनके सुपुर्द कर दिया। फग्स-पा के पाण्डित्य और सदाचरण से प्रभावित होकर कुबले खाँ स्वय भी बौद्ध-धर्म का अनुयायी बन गया। इस प्रकार उस प्रतिस्पर्धा का अन्त हुआ, जो मंगोलो को अपने-अपने धर्म मे दीक्षित करने के लिए विविध धर्माचार्यों मे चल रही थी। पर इस प्रसग मे यह ध्यान मे रखना चाहिए, कि मंगोल साम्राज्य की राजनीतिक एकता देर तक कायम नही रह सकी थी। कुबले खाँ के बाद यह साम्राज्य अनेक राज्यो मे विभक्त हो गया था—(१) चीन और मगोलिया

का राज्य। (२) रूस का मगोल राज्य। (३) साइबीरिया का मंगोल राज्य। (४) तुर्किस्तान या मध्य एशिया का मगोल राज्य। (५) पश्चिमी एशिया का मंगोल राज्य। उस युग मे मध्य एशिया तथा पश्चिमी एशिया के प्रदेशो मे इस्लाम का प्रचार हो चुका था। अत: वहाँ के मंगोल शासको ने इस्लाम के सम्पर्क मे आकर हजरत मुहम्मद के धर्म को अपना लिया था। पर चीन और मंगोलिया मे जिन मंगोलो का शासन रहा, बौद्ध आचार्यों और प्रचारको के प्रभाव के कारण वे भगवान् बुद्ध के अनुयायी हो गए थे। यहाँ हमे इन्ही मगोलो मे बौद्ध-धर्म के प्रचार पर प्रकाश डालना है।

सम्राट् कुबले खाँ के बौद्ध धर्म मे दीक्षित हो जाने (१२६० ई०) पर चीन तथा मगोलिया के मगोल राज्य के सभी खानो व सरदारो ने बौद्ध-धर्म को अपना लिया। मगोलो मे बौद्ध धर्म के प्रचार का प्रधान श्रेय यद्यपि फग्स-पा को ही दिया जाना चाहिए, पर उनसे पहले भी कुछ बौद्ध प्रचारक मगोलिया मे गए थे। इनमे सर्व-प्रथम स-क्या महाविहार के आचार्य आनन्दध्वज थे, जो १२२२ ई० मे मगोलिया गए थे। पर तब उन्हे अपने उद्देश्य मे अधिक सफलता प्राप्त नही हो सकी थी।

फग्स-पा बारह वर्ष तक चीन के मगोल राज्य मे रहे। वहाँ रहकर उन्होने अनेक बौद्ध ग्रन्थो का मगोल भाषा मे अनुवाद किया, और उसे लिखने के लिए एक नई लिपि भी बनाई। यह लिपि भारत तथा तिब्बत की लिपियो के समान शब्दो व अक्षरो के उच्चारणो के अनुसार थी। कुबले खाँ के राजदरबार तथा परिवार पर बौद्ध धर्म तथा भारतीय सस्कृति का इतना अधिक प्रभाव था, कि उसने अपने एक पुत्र का नाम मगल खाँ और एक पोते का नाम आनन्द खाँ रखा था। उसकी एक पुत्रवधू का नाम भी धर्मश्री था।

मगोल भाषा मे बौद्ध ग्रन्थो का अनुवाद प्राय. तिब्बती ग्रन्थो से ही किया गया। सस्कृत ग्रन्थो के तिब्बती अनुवादो का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। उन्ही से इन धर्मग्रन्थो को मगोल भाषा मे अनूदित किया गया, और यह कार्य प्रधानतया उन मगोल विद्वानो ने किया, जिन्होने कि तिब्बत के महाविहारो मे रहकर बौद्ध धर्म, दर्शन तथा साहित्य का गम्भीर अध्ययन किया था। नालन्दा और विक्रमशिला के नमूने पर जो अनेक महाविहार तिब्बत मे स्थापित थे, चौदहवी सदी मे उनमे हजारो मगोल विद्यार्थी शिक्षा प्राप्त करने के लिए जाने लगे थे, और वे ही अपने देश लौट कर बौद्ध धर्म के प्रामाणिक ग्रन्थो का मगोल भाषा मे अनुवाद करने का कार्य किया करते थे। मगोल राजा तिब्बत के इन महाविहारो की आर्थिक सहायता के लिए सदा तत्पर रहते थे। सन् १३६८ मे चीन से चगेज खाँ के मगोल वंशजो का शासन समाप्त हो गया, और वहाँ मिंग वश का शासन प्रारम्भ हुआ। पर १३६८ के बाद भी मंगोलिया के राजा (खान) तिब्बत के महाविहारो की सहायता करते रहे। तिब्बत के तृतीय दलाई लामा मगोलिया भी गए थे, क्योकि उस देश मे बौद्ध धर्म का रूप प्राय वही था जो तिब्बत में था, और तिब्बत के प्रचारको द्वारा ही वहाँ बौद्ध धर्म का प्रचार किया गया था। तृतीय दलाई लामा का देहान्त भी मगोलिया मे ही हुआ था, और उनके बाद जिस बालक को चतुर्थ दलाई लामा नियुक्त किया गया था, उसका अवतरण मंगोलिया

के ही एक परिवार में हुआ था। क्योंकि मंगोलिया की भौगोलिक स्थिति तिब्बत से बहुत दूर है और ल्हासा मे रहते हुए धर्माचार्य (दलाई लामा) उस देश की धार्मिक आवश्यकताओ को भली-भाँति पूर्ण नही कर सकते थे, अतः मगोलिया की राजधानी उलान्बातूर मे एक अन्य लामा की गद्दी स्थापित की गई, जिसे तिब्बत के अन्यतम लामा तारानाथ का अवतार माना जाता है। इस प्रकार मगोलिया मे भी अवतारी लामाओ की परम्परा उसी प्रकार प्रराम्भ हो गई जैसी कि वह तिब्बत मे थी।

तिब्बती भाषा मे बौद्ध ग्रन्थो के दो सग्रह है, जिन्हे कन्-जूर और तन्-जूर कहते हैं। मगोल भाषा मे इनके अन्तर्गत विविध ग्रन्थो का अनुवाद कराया गया। कन्-जूर का अनुवाद चहर (आभ्यन्तर मगोलिया का अन्यतम प्रान्त) के कगान (खान) लेग्-दन्-ऊ-तुकतू (१६०३-३४) ने शासन काल मे कराया गया था। मञ्चू वश के सम्राट् चियेन-लुग (१७३६-९५) द्वारा तन्-जूर के अन्तर्गत ग्रन्थो के अनुवाद कराए गए थे। ये सब अनुवाद सस्कृत के मूल ग्रन्थो के बजाय उनके तिब्बती अनुवादो मे ही किए गए थे। मगोल भाषा मे कतिपय ऐसे भारतीय ग्रन्थो के अनुवाद भी विद्यमान हैं, जो तिब्बती भाषा मे नही है। ऐसा एक ग्रन्थ काश्यप मातग का द्विचत्वारिंशत्सूत्र है, जिसे चीनी से मगोल भाषा मे अनूदित किया गया था। उइगूर सदृश अन्य भी कतिपय ग्रन्थो का मगोल भाषा मे अनुवाद हुआ था।

यह सही है, कि मगोलिया मे जो बौद्ध धर्म गया, या भारतीय सस्कृति के कतिपय तत्त्वो का वहाँ जो प्रवेश हुआ, वह सीधा भारत से न जाकर तिब्बत द्वारा वहाँ गया था। पर मगोल लोगो के धर्म तथा सस्कृति का मूल स्रोत भारत ही है और मगोल इसे भली-भाँति जानते भी है।

आठवां अध्याय

# कोरिया और जापान में बौद्ध धर्म का प्रचार

## (१) कोरिया

तिब्बत और मंगोलिया के समान कोरिया और जापान के लोग भी बौद्ध धर्म के अनुयायी हैं। पर इन देशो मे बौद्ध धर्म का प्रचार सीधे भारतीयो द्वारा न होकर चीन के प्रचारको द्वारा हुआ था। चौथी सदी (३७२ ईस्वी के लगभग) मे चीन से अनेक बौद्ध भिक्षु धर्म का प्रचार करते हुए कोरिया गए थे, और उन्हीं के प्रयत्न से वहाँ के निवासियो ने बौद्ध धर्म को अपनाना प्रारम्भ किया था। पर कोरिया के बौद्ध विद्वानों मे भारत आकर मूल सस्कृत ग्रन्थो के अध्ययन की इच्छा का होना सर्वथा स्वाभाविक था। अत कोरिया के अनेक भिक्षु भारत आए, और इस देश में रहकर उन्होंने सस्कृत भाषा तथा बौद्ध ग्रन्थो का अध्ययन किया। चीनी यात्री यि-त्सिग के यात्रा-वृत्तान्त से ज्ञात होता है, कि सातवी सदी मे कोरिया के पाँच भिक्षु भारत आए थे। इनमे से दो ६३८ ईस्वी मे अपने देश से चले थे, और भारत आ कर वे नालन्दा महाविहार मे रहे थे। उनकी मृत्यु भी नालन्दा मे हुई थी। सर्वज्ञानदेव नाम का कोरिया का एक भिक्षु तिब्बत और नेपाल के मार्ग से ६५० ईस्वी मे भारत आया था। कोरिया का एक अन्य भिक्षु, जिसका नाम प्रज्ञावर्मन् था, दस साल तक भारत मे रहा था। यि-त्सिग ने कोरिया के एक अन्य भिक्षु का भी उल्लेख किया है, जिसकी मृत्यु भी भारत मे ही हुई थी। कोरिया के दो भिक्षुओ का भारत आते हुए मार्ग मे ही देहावसान हो गया था। भारत से यदि कोई स्थविर व भिक्षु कोरिया गए होगे, तो उनके सम्बन्ध मे कोई जानकारी अब तक प्राप्त नही हो सकी है। पर इसमे सन्देह नही, कि पूर्वी एशिया के अन्य देशो के समान कोरिया मे भी बौद्ध धर्म तथा उसके साथ भारतीय सस्कृति का सूत्रपात हुआ था, और वहाँ भी अनेक विहार, चैत्य तथा स्तूप स्थापित किए गए थे। इनके निर्माण के लिए प्रधानतया काष्ठ का प्रयोग किया गया था, जिस कारण वर्तमान समय मे कोरिया मे पुराने विहार व चैत्य आदि अधिक सख्या मे उपलब्ध नही हैं। पर इस देश के मध्य मे विद्यमान वज्रपर्वत (कोङ्-गो-सान्) मे अनेक प्राचीन विहारो के अवशेष इस समय भी पाए जाते है। इनमे एक फू-सुन विहार है, जिसकी स्थापना चौथी या पाँचवी सदी मे हुई थी। वहाँ की पुरानी इमारतें तो अब नष्ट हो चुकी हैं, पर वहाँ एक ऐसा चैत्य अभी तक भी है जो तीन सौ वर्ष पुराना है। इस स्थान पर पत्थर का बना एक स्तूप भी है, जो ९ फीट के लगभग ऊँचा है। यह स्तूप बहुत प्राचीन है, और पत्थर का बना होने पर भी बहुत जीर्ण-शीर्ण दशा मे है।

वज्रपर्वत के क्षेत्र मे ही एक अन्य प्राचीन विहार है, जिसे यू-देन्-जी विहार कहते हैं। इसकी स्थापना भी चौथी सदी मे ही हुई थी। एक पुरानी स्थानीय अनुश्रुति के अनुसार यह विहार उसी स्थान पर बनाया गया था, जहाँ धर्म प्रचार के लिए आए भारतीय भिक्षुओ को नवनागो ने डराकर भगाना चाहा था। इन भारतीय भिक्षुओ के क्या नाम थे, और ये कहाँ से व किस प्रकार कोरिया के वज्रपर्वत पर पहुँचे थे, यह ज्ञात नही है। यहाँ भी पत्थरो से बनाया हुआ एक चौकोर स्तूप है, जिसे चौथी सदी का माना जाता है। वज्रपर्वत के क्षेत्र मे ही प्यव-हुन-शा विहार है, जिसकी स्थापना भिक्षु प्यव-हुन द्वारा ६७७ ईस्वी मे की गई थी। वर्तमान समय मे कोरिया मे जो अन्य विहार है, वे अधिक पुराने नही है। पर इसमे सन्देह नही, कि चौथी सदी के बाद वहाँ बौद्ध धर्म निरन्तर फलता-फूलता रहा।

कोरिया मे लिखने-पढने के लिए जिस लिपि का प्रयोग किया जाता रहा है, वह उच्चारणनुरूप (फोनेटिक) न होकर सकेत लिपि है, और चीनी लिपि पर आधारित है। चीन की लिपि सकेत या भाव को सूचित करती है। ० यह सकेत शून्य का है, जिसे अग्रेजी जानने वाला जीरो पढ लेगा और उर्दू जानने वाला सिफर। एक ही सकेत को भिन्न-भिन्न भाषाएँ बोलने वाले व्यक्ति भिन्न-भिन्न ढग से पढेगे। क्योकि चीनी भाषा मे अनूदित बौद्ध ग्रन्थ सकेत लिपि मे लिखे हुए थे, और कोरिया मे भी सकेत लिपि ही प्रचलित थी, अत. कोरिया के लोगो को उन्हे पढने और समझने मे कठिनाई नही हुई, और उन्होने कोरिया की भाषा मे उनका अनुवाद करने की आवश्यकता भी अनुभव नही की।

## (२) जापान

जापान मे बौद्ध धर्म का सूत्रपात कोरिया द्वारा हुआ था। जापान कोरिया से अधिक दूर नही हैं, और सिमोनोसाकी से कोरिया के समुद्रतट की दूरी केवल १२२ मील है। बीच के समुद्र मे भी अनेक द्वीपो की सत्ता है, जिनके कारण जलमार्ग द्वारा कोरिया से जापान जाना-आना बहुत सुगम रहा है। इसी कारण बहुत प्राचीन समय से कोरिया और जापान मे राजनीतिक तथा सास्कृतिक सम्बन्ध कायम थे। छठी सदी मे कोरिया मे अनेक राज्य थे, जिनमे एक कुदारा था। कुदारा का यह राज्य दक्षिणी कोरिया मे था। ५३८ ईस्वी मे कुदारा के राजा ने अपने दूत जापान के राजा की सेवा मे भेजे, जिनके हाथ एक पत्र के साथ कुछ बौद्ध ग्रन्थ, बुद्ध और अर्हतों की मूर्तियाँ तथा पूजासामग्री भी प्रेषित की गई। कुदार के राजा द्वारा भेजे गए पत्र की कुछ पक्तियाँ इस प्रकार थी—"यह धर्म सबसे उत्तम है, और इसे अवगत करना भी कठिन है। चीन के मुनियो के लिए भी इसे समझ सकना सुगम नही था। पर इसके अनुयायी असीम सुख के भागी तथा बुद्धत्व की प्राप्ति के अधिकारी होते हैं। जैसे चिन्तामणि को सब कामनाओ को पूरा करने वाली समझा जाता है, वैसे ही यह बहुमूल्य रत्न मनुष्यो की अभिलाषाओ को अवश्य पूर्ण करता है। यह धर्म सुदूर भारत से कोरिया मे आया है, और बीच के देशो के सभी लोग इसके पक्के अनुयायी हैं।"

चौथी सदी मे कोरिया में बौद्ध धर्म का सूत्रपात हो चुका था, और पाँचवीं सदी के अन्त तक वहाँ इस धर्म का भलीभाँति प्रचार हो गया था। यही कारण है, जो कुदारा के राजा ने जापान के राजा के नाम भेजे हुए पत्र में बौद्ध धर्म की प्रशंसा की थी। पर जापान का राजदरबार अभी इस धर्म को अपनाने के लिए उद्यत नही था। कुदारा के राजा द्वारा भेजे हुए उपहारो को स्वीकार करने के प्रश्न पर राजदरबार मे मतभेद हो गया। पर इससे जापान में बौद्ध धर्म का प्रवेश रुका नही। अनेक सामन्तो, सम्भ्रान्त कुलों और राजपदाधिकारियो का विरोध होते हुए भी वहाँ धीरे-धीरे इस धर्म का प्रचार होता रहा। इसी का यह परिणाम हुआ, कि छठी सदी के अन्तिम चरण मे जापान के राजा सुशून तेन्नो और उसकी रानी ने व्यक्तिगत रूप से बौद्ध धर्म को अपना लिया, और उनका पुत्र शोतोकू ५९२ ईस्वी मे जब राजसिंहासन पर आरूढ हुआ, तो उसने बौद्ध धर्म को जापान का राजधर्म घोषित कर दिया। जापान के प्राचीन इतिहास मे शोतोकू का स्थान अत्यन्त महत्व का है। वह एक कुशल शासक था, और उसके शासनकाल मे जापान की बहुत उन्नति हुई। साथ ही, बौद्ध धर्म मे उसकी अगाध श्रद्धा थी, और धर्मग्रन्थों का अनुशीलन कर वह उनका उपदेश भी किया करता था। उसने कतिपय बौद्ध ग्रन्थो पर व्याख्याएँ भी लिखी थी, जिनमे सद्धर्मपुण्डरीक पर लिखी व्याख्या अब तक भी उपलब्ध है। शोतोकू द्वारा अनेक विहारो तथा मन्दिरो का भी निर्माण कराया गया था, जिनमे होर्योजी मन्दिर सबसे प्रसिद्ध है। जापान के बौद्ध इसे बोधगया के समान ही मानते है।

शोतोकू के बाद बौद्ध धर्म ने जापान मे बहुत तेजी के साथ उन्नति की। वहाँ बहुत-से विहारो तथा चैत्यो का निर्माण कराया गया, जिनमे बुद्ध, बोधिसत्त्वो, अर्हतो और देवी-देवताओ की विशाल तथा कलात्मक मूर्तियाँ प्रतिष्ठापित की गई। जापान मे बौद्ध-धर्म के प्रसार एवं विकास का विवरण इस ग्रन्थ मे लिख सकना न सम्भव है, और न उसकी आवश्यकता ही है। वर्तमान समय तक भी जापान मे उसी ढग से बौद्ध धर्म विद्यमान है, जैसे कि लका और बरमा सदृश अन्य बौद्ध देशो मे है। बौद्ध धर्म के साथ-साथ जापान मे उस कला तथा सस्कृति का भी प्रवेश हुआ, जिसका मूल स्रोत भारत था। भारत से यह सस्कृति चीन गई थी, और वहाँ से कोरिया तथा जापान मे। जिस प्रकार चीन के बौद्ध विद्वान् तथा भिक्षु अपनी ज्ञानपिपासा को शान्त करने लिए भारत आया करते थे, वैसे ही जापान के लोग चीन की यात्रा किया करते थे। दो-शो (६२९-७००) नामक जापानी भिक्षु ने चीन जाकर ह्यु एन्-त्साग से शिक्षा ग्रहण की थी, और यह प्रसिद्ध चीनी विद्वान् भारत से जिन महत्त्वपूर्ण ग्रन्थो को अपने साथ ले गया था उनके चीनी अनुवादो को दो-शो जापान ले गया था। दो-शो के सामान अन्य भी कितने ही जापानियों ने चीन की यात्रा की थी।

यद्यपि जापान मे बौद्ध धर्म का सूत्रपात कोरिया और चीन के भिक्षुओ द्वारा हुआ था, पर कतिपय भारतीय भी वहाँ धर्मप्रचार के लिए गये थे। इनमें बोधिसेन सर्वप्रधान थे, और उनके व्यक्तित्त्व तथा कृतित्त्व का जापान के प्राचीन ग्रन्थों से अच्छा परिचय प्राप्त होता है। वे दक्षिणी भारत के एक ब्राह्मणकुल मे उत्पन्न हुए थे, और

उसका गोत्र बरचि (भरद्वाज) था। उन्होने समुद्र के मार्ग से चीन के लिए प्रस्थान किया, और वहाँ जाते हुए चम्पा के एक भिक्षु से उनकी भेंट हुई, जिसका नाम बुत्तेत्सु था। बोधिसेन और बुत्तेत्सु ७३३ ईस्वी मे चीन पहुँच गये। चीन में वे मंजुश्री नामक आचार्य से भेंट करना चाहते थे। पर मजुश्री वहाँ नही थे। यह जानकर कि वे जापान गये हुए है, बोधिसेन ने जापान जाने का निश्चय किया। चीन के राजदरबार मे स्थित एक जापानी राजदूत तब अपने देश जा रहा था। जब उसे ज्ञात हुआ, कि बोधिसेन भी जापान जाना चाहते है, तो उसने उन्हे अपने साथ चलने के लिए निमन्त्रित किया। इस प्रकार बोधिसेन और बुत्तेत्सु ७३६ ईस्वी मे जापानी राजदूत के साथ जापान पहुँच गये। जब वे ननीवा (ओसोका) के बन्दरगाह पर पहुँचे तो वहाँ उनका बडी धूमधाम के साथ स्वागत हुआ। उनके पाण्डित्य की कीर्ति उनसे पहले ही जापान पहुँच चुकी थी, अत वहाँ के राजा ने बहुत-से उच्च राजपदाधिकारी उनके स्वागत के लिए भेजे। जापान के अनेक बौद्ध स्थविर और भिक्षु भी उनके स्वागत के लिए बन्दरगाह पर उपस्थित थे। बौद्ध धर्म के साथ-साथ सस्कृत भाषा का भी जापान मे प्रवेश हो चुका था, और वहाँ के स्थविर इस भारतीय भाषा का समुचित ज्ञान रखते थे। यह इस बात से सूचित होता है, कि बोधिसेन का स्वागत करते हुए जापानी स्थविर ने सस्कृत और जापानी—दोनो भाषाओ का प्रयोग किया था। बोधिसेन के निवास की व्यवस्था एक विहार मे की गई की, और उनकी सब आवश्यकताओ की पूर्ति का प्रबन्ध राजा की ओर से किया गया था।

७४९ ईस्वी मे जापान मे बुद्ध वैरोचन की एक विशाल मूर्ति प्रतिष्ठापित की गई थी, और बोधिसेन ने ही इसे प्रतिष्ठापित करने की विधि को सम्पादित किया था। चम्पा का भिक्षु बुत्तेत्सु सगीत मे बहुत प्रवीण था। मूर्ति-प्रतिष्ठा के समय सगीत का जो आयोजन हुआ, उसकी व्यवस्था बुत्तेत्सु द्वारा की गई थी। ७५० ईस्वी मे बोधिसेन को जापान के बौद्ध सघ का प्रधान स्थविर नियुक्त किया गया, और वे वहाँ 'बरमन सोजो' (ब्राह्मण स्थविर) नाम से प्रसिद्ध हुए। अपना शेष जीवन उन्होने जापान मे ही व्यतीत किया, और वहाँ के विविध विहारो में सस्कृत भाषा तथा महायान सम्प्रदाय के सिद्धान्तो का अध्यापन करने मे वे अपने समय का सदुपयोग करते रहे। ७६० ईस्वी मे ५७ वर्ष की आयु मे उनका देहावसान हुआ। जापान मे उनका सम्मान इतना अधिक था, कि उनकी अस्थियो पर एक स्तूप का निर्माण किया गया, और उनके एक शिष्य ने एक शिलालेख भी उत्कीर्ण कराया।

इसी समय मे चीन और कोरिया के भी कतिपय भिक्षु जापान गए थे। जापान मे बौद्ध धर्म के प्रचार मे उनका स्थान भी अत्यन्त महत्त्व का है। कोरिया का जिन्-जो नाम का भिक्षु आठवी सदी के द्वितीय चरण मे जापान गया था, और वहाँ उसने एक नए बौद्ध सम्प्रदाय की स्थापना की थी। ७५४ ईस्वी मे चीनी भिक्षु कजिन् जापान गए थे। उन्होने भी वहाँ एक नए सम्प्रदाय का प्रवर्तन किया था, और जनता के हित-कल्याण का सम्पादन करने के प्रयोजन से स्थान-स्थान पर धर्मार्थ चिकित्सालयो तथा-औषध-उद्यानो की स्थापना करायी थी। जापान मे उनका इतना अधिक सम्मान हुआ,

कि उन्हें राजगुरु के पद पर नियुक्त कर दिया गया। ७६३ ईस्वी में जापान में ही उनकी मृत्यु हुई।

बौद्ध धर्म के प्रचार के कारण जापान मे बुद्ध, बोधिसत्वों, अर्हतों और देवी-देवताओं की मूर्तियों का निर्माण प्रारम्भ हुआ, और उन्हें प्रतिष्ठापित करने के लिए बहुत-से मन्दिर बनवाये गए। जापान के निवासी अब तक भी बौद्ध धर्म के अनुयायी हैं, अतः बौद्ध विहारो तथा चैत्यो की परम्परा वहाँ अविच्छिन्न रूप से विद्यमान हैं। वहाँ के अनेक विहार अत्यन्त विशाल है, और साथ ही वे प्राचीन भी हैं। होर्योजी विहार का निर्माण छठी सदी के अन्तिम भाग मे शोतोकू द्वारा कराया गया था। इसे बनाने मे काष्ठ का प्रचुरता के साथ उपयोग किया गया है। लकडी की दीवारो पर पलास्तर करके उस पर चित्र बनाये गए हैं, जो अजन्ता की चित्रकला का स्मरण दिलाते हैं। छठी सदी मे भारत की चित्रकला सभी बौद्ध देशो मे प्रचलित थी। होर्योजी मे भी भित्तिचित्रो के निर्माण के लिए चित्रकला की इसी शैली का अनुसरण किया गया था। स्थानीय अनुश्रुति के अनुसार इस विहार की मूर्तियो के निर्माण के लिए मिट्टी भारत से लायी गई थी। इस बात मे यदि सचाई न भी हो, तो भी इससे यह तो सूचित हो ही जाता है, कि जापान के बौद्धो की दृष्टि मे भारत-भूमि कितनी पवित्र थी। ७०९ ईस्वी मे सम्राट् शोमू ने नारा को अपनी राजधानी बनाया था। उसी द्वारा वहाँ अनेक मन्दिरो तथा विहारो का निर्माण कराया गया, जो जापान के प्राचीन बौद्ध केन्द्रो में अत्यन्त महत्त्व के है। ७५२ मे इस श्रद्धालु राजा ने दाईबुत्सु (महाबुद्ध) की एक बैठी मूर्ति ढलवाई थी, जिसके लिए १२,२७५ मन पीतल, ६० मन पारा तथा १०½ मन सोना प्रयुक्त किया गया था। इस मूर्ति की ऊँचाई ५३½ फीट और परिधि ६९ फीट है। यहाँ एक मृगदाव (हिरणो का वन) भी है, जिसे सारनाथ के प्राचीन मृगदाव से प्रेरणा प्राप्त कर बनवाया गया था। जापान मे अन्य भी बहुत-से प्राचीन विहार तथा बौद्ध मन्दिर है, जिनमे बुद्ध, बोधिसत्त्वो आदि की हजारो कलात्मक मूर्तियाँ प्रतिष्ठापित हैं। ६८० ईस्वी मे निर्मित याकुसी-जी विहार के साथ बने एक मन्दिर मे भैषज्यगुरु बुद्ध की एक मूर्ति है, जिसके प्रभामण्डल मे सस्कृत के कुछ वाक्य उस लिपि मे लिखे हैं, जो हर्षवर्धन के समय मे भारत के मध्यदेश मे प्रयुक्त होती थी। जापान मे बौद्ध धर्म का एक सम्प्रदाय है, जिसे 'शिगोन सम्प्रदाय' कहते है। इसके प्रवर्तक कोबो धाइसी थे, जिसका जन्म ७७४ ई० मे हुआ। वर्तमान समय मे इसके १२ हजार से भी अधिक मन्दिर जापान में विद्यमान हैं। शिगोन सम्प्रदाय के भिक्षुओ के लिए सस्कृत के मन्त्रों तथा सातवी सदी में उत्तरी भारत मे प्रचलित लिपि को सीखना आवश्यक समझा जाता है, क्योकि उनकी पूजाविधि इन्ही पर आधारित है। ये सब बाते जापान पर भारतीय धर्म तथा सस्कृति के प्रभाव को स्पष्ट करने के लिए पर्याप्त हैं।

जापान की अपनी लिपि मे ५० अक्षर हैं, जो उच्चारण पर आधारित (फोनेटिक) हैं। अनेक जापानी विद्वानो के मत मे जापान की इस वर्णमाला का निर्माण बोधिसेन द्वारा किया गया था। पर यह मत सब कोई को स्वीकार्य नही है। पर इसमे सन्देह नही, कि बोधिसेन के समय (आठवी सदी का पूर्वार्ध) से भी पहले जापान में

भारत की वर्णमाला प्रयुक्त होने लग गई थी। जापान के कतिपय मठों मे ताड-पत्रो पर लिखे हुए ऐसे ग्रन्थो के पृष्ठ विद्यमान है, जो चौथी सदी मे भारत मे प्रचलित लिपि मे लिखे हुए है। होर्योजी के विहार मे विद्यमान एक हस्तलिखित ग्रन्थ ६०६ ईस्वी मे जापान ले जाया गया था। यह भी ताड-पत्रो पर लिखा हुआ है, और भारतीय लिपि में है। जापान मे इतने पुराने भारतीय लिपि मे लिखित ग्रन्थो की सत्ता इस बात का प्रमाण है, कि आठवी सदी से भी पहले भारत की वर्णमाला तथा लिपि वहाँ प्रविष्ट हो चुकी थी, और यदि उन द्वारा जापान की अपनी वर्णमाला तथा लिपि प्रभावित हुई हो, तो यह सर्वथा स्वाभाविक था।

बुत्तेत्सू का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। बोधिसेन के साथ जापान जाने वाला चम्पा का यह भिक्षु सगीत मे पारंगत था। सम्राट् शोमू ने नारा मे जो विहार स्थापित किया था, बुत्तेत्सू चिरकाल तक वहाँ सगीत और नृत्यकला का शिक्षक रहा, और उसी द्वारा वहाँ सप्तस्वरो पर आधारित भारतीय सगीत का सूत्रपात हुआ। बोधिसेन के समान बुत्तेत्सू भी सस्कृत का प्रकाण्ड पण्डित था। उसने सस्कृत सिखाने के लिए एक पुस्तिका भी लिखी थी, जिसे जापान के शिक्षणालयो मे आदर की दृष्टि से देखा जाता था।

नवाँ अध्याय

# सुदूर पूर्व के अन्य देशों में भारतीय संस्कृति

## (१) हिन्द-चीन (इण्डोचायना) का क्षेत्र

सामान्यतया सुदूर-पूर्व से चीन और जापान का ही ग्रहण होता है, और हिन्द-चीन, इन्डोनेसिया, मलायीशिया, सिंगापुर, बरमा आदि को दक्षिण-पूर्वी एशिया के अन्तर्गत माना जाता है। दक्षिण-पूर्वी एशिया के प्रदेशों में भारतीय संस्कृति के प्रसार के विषय पर हमने एक पृथक् ग्रन्थ मे विशद रूप से प्रकाश डाला है। पर हिन्द-चीन के क्षेत्र (जिसमे वर्तमान समय के वियतनाम, कम्बोडिया और लाओस के राज्यो की स्थिति है) और इन्डोनीसिया के प्रदेशो के साथ प्राचीन समय मे चीन का घनिष्ठ सम्बन्ध था, और इन प्रदेशो से भारतीय धर्मों के प्रचारक तथा विद्वान् अच्छी बडी सख्या में सुदूर पूर्व के देशो मे जाते-आते रहते थे, अत यह उपयोगी होगा कि इन प्रदेशों में भारतीय सस्कृति के प्रसार का इस ग्रन्थ मे भी सक्षेप के साथ उल्लेख कर दिया जाए।

**फूनान**—विएतनाम के पश्चिम मे स्थित कम्बोडिया राज्य मे प्राचीन समय में एक भारतीय राज्य की सत्ता थी, जिसका नाम फूनान था। वहाँ के मूल निवासी असभ्य और जंगली थे। ईसा की पहली सदी मे जावा से जाकर कुछ भारतीय वहाँ बसे, और उन्होंने वहाँ सभ्यता का सूत्रपात किया। फूनान मे पहला राज्य-संस्थापक राजा कौण्डिन्य नाम का एक ब्राह्मण था। उसने वहाँ के मूल निवासियो की रानी सोमा के साथ विवाह कर एक नये राजवंश की स्थापना की। कौण्डिन्य अकेला फूनान नही गया था, उसके साथ अन्य भी बहुत-से भारतीय वहाँ जाकर बसे थे जो सदा के लिए अपनी मातृभूमि को प्रणाम कर फूनान मे बस गये थे।

कौण्डिन्य के बाद के राजा फान्-चे-मन् (मृत्युकाल २२५ ईस्वी) ने फूनान राज्य का बहुत विस्तार किया, और मलाया तक के प्रदेश को जीत लिया। २४० ई० प० के लगभग फूनान के राजदूत भारत आये थे, और पाटलिपुत्र के मूलुन (मुरुण्ड) राजा के दरबार मे गये थे। फूनान के राजा शैव धर्म के अनुयायी थे, और उनकी भाषा सस्कृत थी। वहाँ के राजाओं द्वारा उत्कीर्ण कराये हुए अनेक शिलालेख इस समय भी उपलब्ध हैं। ये लेख शुद्ध सस्कृत भाषा मे हैं, और इनके अध्ययन से ज्ञात होता है, कि पाँचवीं-छठी सदियो के फूनान मे शैव धर्म के साथ-साथ वैष्णव और बौद्ध धर्मों का भी प्रचार था।

**कम्बुज राज्य**—यह राज्य वर्तमान कम्बोडिया के उत्तरी भाग में स्थित था। यह भी भारतीयों का ही एक उपनिवेश था, और शुरू में फूनान के राज्य के अन्तर्गत था। जिस राजा ने कम्बुज के उत्कर्ष का प्रारम्भ किया, उसका नाम भववर्मा था।

